**गजस्नान**—संज्ञा पुं॰ [सं॰] १. हाथी का स्नान। २. निरर्थक कार्य क्योंकि हाथी नहाने के बाद अपने ऊपर धूल कीचड़ आदि डाल लेता है (को॰)।

**गजही**—संज्ञा स्त्री॰ [हिं॰ गाज = फेन] १. लकड़ी जिससे कच्चा दूध मथकर मक्खन निकाला जाता है। यह चार पाँच हाथ लंबी एक बाँस की लकड़ी होती है जिसका एक सिरा चौफाल चिरा होता है। २. वे पतली लकड़ियाँ जिनसे दूध मथकर फेन निकालते हैं।

**गजा**[1]—संज्ञा स्त्री॰ [फ़ा॰ गज] नगाड़ा बनाने की लकड़ी। चोब। उ॰—सुर दुंदुभि सीस गजा सर राम के रावन के सिर साथहि लाग्यो।—रामचं॰, पृ॰ १३७।

**गजा**[2]—संज्ञा स्त्री॰ [बं॰] घी में भूनकर चीनी के रस में पागी हुई मैदा की एक मिठाई।

**गजाख्या**—संज्ञा स्त्री॰ [सं॰] चक्रमर्द। चकवड़ (को॰)।

**गजाजीव**—संज्ञा पुं॰ [सं॰] महावत। हाथीवान। फीलवान (को॰)।

**गजाधर**†—संज्ञा पुं॰ [सं॰ गदा, प्रा॰ गया + सं॰ धर] दे॰ 'गदाधर'।

**विशेष**—इसका प्रयोग केवल नामों में होता है।

**गजानन**—संज्ञा पुं॰ [सं॰] गणेश का एक नाम।

**गजायुर्वेद**—संज्ञा पुं॰ [सं॰] हाथियों की चिकित्सा का शास्त्र (को॰)।

**गजारि**—संज्ञा पुं॰ [सं॰] १. सिंह। २. शिव का एक नाम। ३. एक प्रकार का शाल वृक्ष।

**विशेष**—यह प्रायः आसाम में अधिकता से होता है। इसके पत्ते बड़े होते हैं और इसकी डालियों से खूँटियाँ बनाते हैं।

**गजारोह**—संज्ञा पुं॰ [सं॰] फीलवान। महावत (को॰)।

**गजाल**—संज्ञा पुं॰ [देश॰] १. एक प्रकार की मछली। २. खूँटी।

**गजाला**—संज्ञा पुं॰ [अ॰ गजालह्] मृगशावक। हिरन का बच्चा। उ॰—तुझ लब की सिफत लाल बदख्शाँ से कहूँगा। जादू हैं तेरे नैन गजाला से कहूँगा।—कविता कौ॰, भा॰ ४, पृ॰ ५।

**गजाशन**—संज्ञा पुं॰ [सं॰] १ पीपल। २. अश्वत्थ वृक्ष। ३. कमल की जड़ (को॰)।

**गजासुर**—संज्ञा पुं॰ [सं॰] एक असुर जिसका संहार शिव ने किया था (को॰)।

**गजास्य**—संज्ञा पुं॰ [सं॰] गणेश का एक नाम।

**गजाह्वा**—संज्ञा स्त्री॰ [सं॰] गजपिप्पली (को॰)।

**गजिया**—संज्ञा स्त्री॰ [हिं॰ गज + इया (प्रत्य॰)] बिटाई करनेवालों का एक औजार।

**विशेष**—इसपर बिटा हुआ तार उतारा जाता है। यह लकड़ी की होती है और इसके दोनों कोने झुके होते हैं।

**गजी**[1]—संज्ञा पुं॰ [फ़ा॰ गज] कुछ कम चौड़ा एक प्रकार का मोटा देशी कपड़ा जो सस्ता होता है। गाढ़ा। सल्लम। उ॰—पतिव्रता को गजी जुरे नहिं रूखा सूखा अहार।—कबीर॰ श॰, भा॰ ३, पृ॰ ५१।

**मुहा॰**—गजी गाढ़ा = मोटा, साधारण और सस्ता कपड़ा।

**गजी**[2]—संज्ञा पुं॰ [सं॰ गज + ई (प्रत्य॰) अथवा गजिन्] हाथी का सवार। वह जो हाथी पर सवार हो।

**गजी**—संज्ञा स्त्री॰ [सं॰] हथिनी।

**गजीना**(पु)†—संज्ञा स्त्री॰ [हिं॰ गझिन] दे॰ 'गझिन'। उ॰—ऐसे तनि बुनि गहर गजीना साईं के मनभावै।—दादू॰, पृ॰ ६०६।

**गजेंद्र**—संज्ञा पुं॰ [सं॰ गजेन्द्र] १. ऐरावत। २. बड़ा हाथी। गजराज। ३. इंद्रद्युम्न नामक राजा जो अगस्त्य मुनि के शाप से हाथी हो गया था और ग्राह से गृहीत होने पर शाप से मुक्त हुआ।

**गजेंद्रगुरु**—संज्ञा पुं॰ [सं॰ गजेन्द्रगुरु] संगीत में रुद्रताल का एक भेद।

**गजेटियर**—संज्ञा पुं॰ [अं॰] सरकार की ओर से प्रकाशित परिचायक सामयिक पत्र। जैसे,—उत्तर प्रदेश गजेटियर। बनारस गजेटियर। उ॰—कुछ समय तक शुक्ल जी स्व॰ डा॰ हीरालाल के साथ गजेटियर बनाने के कार्य में लगे रहे।—शुक्ल अभि॰ ग्रं॰ (जी॰), पृ॰ ६।

**विशेष**—इसमें देश के विभिन्न प्रांतों, जिलों आदि की जनसंख्या, पैदावार, विशिष्ट स्थानों, धर्म, रीति रिवाज, इतिहास तथा भूगोल आदि का विशद वर्णन होता है।

**गजेष्टा**—संज्ञा स्त्री॰ [सं॰] बिदारी कंद। भुइँ कुम्हड़ा।

**गजोपणा**—संज्ञा स्त्री॰ [सं॰] गजपिप्पली (को॰)।

**गज्जना**(पु)—क्रि॰ अ॰ [सं॰ गर्जन, प्रा॰ गज्जण] दे॰ 'गरजना'। उ॰—मृगं व्याघ्र चीते रिछं जत्र गज्जै।—ह॰ रासो, पृ॰ ३६।

**गज्जर**†—संज्ञा पुं॰ [अनु॰] वह भूमि जो कीचड़ से भरी हो और जिसमें पैर धँसे। दलदल।

**गज्जल**—संज्ञा पुं॰ [सं॰ ?] मंजीर।

**गज्झा**[1]‡—संज्ञा पुं॰ [सं॰ गज - शब्द] बहुत से छोटे छोटे बुलबुलों का समूह जो पानी, दूध या किसी और तरल पदार्थ में उत्पन्न हो। गाज।

**मुहा॰**—गज्झा देना या छोड़ना = मछली का पानी के अंदर से बाहर बुलबुला फेंकना।

**विशेष**—(सौरी या गिरदा मछली के पानी के अंदर साँस लेने से प्रायः ऊपर बुलबुले निकलते हैं। इसे शिकारी या मछुए 'गज्झा देना या छोड़ना' कहते हैं। इससे उनको मालूम हो जाता है कि यहाँ सौरी या गिरदा मछली है)। गज्झा मारना = गज्झा छोड़ना।

† २. गज।

**गज्झा**[2]†—संज्ञा पुं॰ [सं॰ गज, मि॰ फ़ा॰ गंज] १. ढेर। गाँज। अंबार। २. खजाना। कोश। ३. धन। संपत्ति।

**मुहा॰**—गज्झा मारना = माल मारना। रुपया हाथ में करना। गज्झा दबाना = माल दबाना या हड़प करना। अनुचित रूप से बहुत सा धन एकबारगी ले लेना। माल मारना।

४. लाभ। फायदा। मुनाफा।

**गज्झिन**‡—वि॰ [हिं॰] दे॰ 'गझिन'।

**गझिन**†—वि॰ [हिं॰ गंजना] १. सघन। उ॰—लंबी गझिन दाढ़ी के कारण खाँ साहिब का चेहरा बड़ा भयानक लगता था।—भारतेंदु ग्रं॰, भा॰ १, पृ॰ १८४।

**गझिनाना**—क्रि॰ अ॰ [हिं॰ गझिन] गझिन होना। सघन होना।

उत्तरोत्तर वृद्धि होना । उ०—गोधूलि गभिनाय ।—प्रेमघन०, पृ० ८१७ ।

**गट**—संज्ञा पुं० [हिं०] दे० 'गट्ट' ।

**गटइया**†—संज्ञा स्त्री० [हिं० गटई] कंठ । गला । गर्दन । उ०—जबै जमराज रजायसु ते तोहि लै चलिहै भट बाँधि गटइया ।—तुलसी (शब्द०) ।

**गटई**[1]†—संज्ञा स्त्री० [सं० कण्ठ, हिं० घंट अथवा सं० गल, गर> गड, हिं० गट + ई] कंठ गला ।

**गटई**†—संज्ञा स्त्री० [सं० गुटिका] १. दे० 'गोटी' । २. दे० 'गिट्टी' ।

**गटकना**—क्रि० स० [सं० कण्ठ, या सं० गर ( = निगलना) > गट + क या हिं० गटई, अथवा गट से अनु०] १. खाना । निगलना । उ०—(क) मीठा सब कोई खात है विष होइ लागै धाय । नीब न कोई गटकई, सबै रोग मिटि जाय ।—कबीर (शब्द०)। (ख) लटकि निरखन लग्यो मटक सब भूलि गयो हटक ह्वै वै गयो गटकि शिल सो रह्यो मीचु जागी । मुष्टि को गर्द मरदि के चाणूर चुरकुट कर्‍यो कंस कोऽनुकंप भयो भईं रंग भूमि अनुराग रागी ।—सूर ( शब्द० ) २. हड़पना । दबा लेना । जैसे,—दूसरों का माल गटकना सहज नहीं है ।

**गटक्कना**†(पु)—क्रि० स० [हिं०] दे० 'गटकना' । उ०—गटक्कंति गिद्धिन्नि दोऊ मुनारे ।—प० रासो, पृ० ८२ ।

**गटगट**[1]—संज्ञा पुं० [अनु०] किसी पदार्थ को कई बार करके निगलने या घूंट घूंट पीने में गले से उत्पन्न होनेवाला शब्द ।

**गटगट**[2]—क्रि० वि० गट गट शब्द के सहित । धड़ाधड़ । लगातार । (कोई चीज खाना या पीना) । जैसे,—साहब बहादुर देखते देखते सारी बोतल गटगट करके खाली कर गए ।

**गटना**†—क्रि० अ० [सं० ग्रन्थन, प्रा० गंठन] गँठना । बंधना । उ०—हृदय की कबहूँ न पीर घटी । बिनु गोपाल विथा या तनु की कैसे जात कटी । अपनी रुचि जितही तित खैंचति इंद्रिय ग्राम गटी । होति तहीं उठि चलति कपट लगि बाँधे नयन पटी ।—सूर (शब्द०) ।

**गटपट**—संज्ञा स्त्री० [अनु०] १. दो या दो से अधिक मनुष्यों या पदार्थों का परस्पर बहुत अधिक मेल । मिलावट । २. सहवास । संयोग । प्रसंग । उ०—जासों गटगट भए आस राखो वाही की ।—व्यास (शब्द०) ।

**गटर**—संज्ञा पुं० [अं०] गंदा नाला । जैसे, गटर का कीड़ा ।

**गटरगूँ**—संज्ञा पुं० [अनु०] दे० 'गुटरगूँ' । उ० – पेड़ों पर बुलबुल, तोते रुकमिने, गलारें, कबूतर आदि चहकते और गटरगूँ करते हैं ।—काले०, पृ० ५१ ।

**गटरमाला**—संज्ञा स्त्री० [हिं० गटर+माला] बड़े बड़े दानों की माला ।

**गटा**[1]—संज्ञा पुं० [हिं० गट्टा] गाँठ । उ०—कमल के हिरदय महँ जो गटा । हर हर हार कीन्ह का घटा ।—जायसी (शब्द०) । २. गट्टा । बीज । उ०—पहुँची रुद्र कँवल कै गटा ।—जायसी ग्रं०, पृ० ६० ।

**गटागट**—क्रि० वि० संज्ञा पुं० [हिं०] दे० 'गटगट' ।

**गटापारचा**—संज्ञा पुं० [ मला० गट = गोंद + परचा = वृक्ष अथवा सुमात्रा द्वीप का नाम] एक प्रकार का गोंद जो कई ऐसे वृक्षों से निकलता है जिनमें सफेद दूध रहता है ।

**विशेष**—यह प्राय: रबर की तरह काम में आता है, पर उतना मुलायम और लचीला नहीं होता । बिलकुल खुले स्थानों में दूध और पानी आदि सहता हुआ भी यह दस दस बरस तक ज्यों का त्यों रहता है; और यदि नालियों आदि से सुरक्षित स्थानों में रखा जाय, तो बीस बीस वर्ष तक काम देता है । यह प्राय: बिजली के तारों के ऊपर रक्षार्थ लगाया जाता है । इसके खिलौने, बटन आदि भी बनते हैं ।

**गटी**—स्त्री० संज्ञा [सं० ग्रन्थि, पा० गंठि] १. गाँठ । उ०—(क) चेटक लाइ हरहिं मन, जब लगि हो गटि फेंट । साठ नाठ उठि भागहिं, न पहिचान न भेंट ।—जायसी (शब्द०) । (ख) रंग भरि आये हो मेरे ललना बातें कहत हो अटपटी । अति अलसात जम्हात हो प्यारे पिय प्रगट त्रिया प्रताप छूटत नाहिन अंतर की गटी ।—सूर (शब्द०) । ३. गठरी । उ०—अघ ओघ की बेरी कटी विकटी, निकटी प्रकटी गुरु ज्ञान गटी ।—रामचं०, पृ० ६८ ।

**गटैया**‡—संज्ञा स्त्री० [हिं० गटई] गला । कंठ ।

**गट्ट**—संज्ञा पुं० [अनु०] किसी वस्तु के निगलने में गले से उत्पन्न होनेवाला शब्द ।

मुहा०—**गट्ट करना** = (१) निगल जाना । (२) हड़प जाना । दबा बैठना । अनुचित अधिकार कर लेना ।

**गट्टा**—संज्ञा पुं० [सं० ग्रन्थ, प्रा० गंठ, हिं० गाँठ] १. हथेली और पहुँचे के बीच का जोड़ । कलाई ।

मुहा०—**गट्टा पकड़ना** = तगादा या झगड़ा करने अथवा बलपूर्वक कुछ माँगने या पूछने आदि के लिये किसी की कलाई पकड़ना । **गट्टा उखाड़ना** = परास्त करना । दबाना ।

२. पैर की नली और तलुए के बीच की गाँठ । ३. गाँठ । ४. नैचे के नीचे की वह गाँठ जहाँ दोनों नै मिलती हैं और जो फरशी या हुक्के के मुँह पर रहती है । ५. बीज । जैसे,—कमल गट्टा, सिंघाड़े का गट्टा । ६. एक प्रकार की मिठाई जो चीनी या शक्कर का तार खींचकर उसे गोल या चौकोर टुकड़ों में काटकर बनाई जाती है । ७. गाँठ । कंद । उ०—सौ गट्टे प्याज सौ जूतियों के साथ खायेंगे ।—प्रेमघन०, भा० २, पृ० १६१ ।

**गट्टी**—संज्ञा स्त्री० [देश०] १. जहाज या नाव में उस खंभे के नीचे की चूल जिसमे पाल बँधी रहती है ।—(लश०) ।

मुहा०—**गट्टी करना** = किसी खंभे में बंधी हुई पाल को चूल के सहारे घुमाना ।

२. नदी का किनारा ।

**गट्टू**†—संज्ञा पुं० [हिं० गट्टा] मुठिया । दस्ता ।

**गट्ठर**—संज्ञा पुं० [हिं० गाँठ] बड़ी गठरी । गट्ठा । बोझा ।

मुहा०—**गट्ठर साधना** = घुटनों को छाती से लगाकर और ऊपर से हाथ बाँधकर गट्ठर की तरह पानी में कूदना ।

**गट्ठल**—संज्ञा स्त्री० [हिं० गाँठ + ल (प्रत्य०)] गुट्ठल । गाँठ । उ०—बढ़ी हाथ अधेड़ पिता जी, माता जी, सिर गट्ठल पक्का ।—आराधना, पृ० ७४ ।

**गट्ठा**—संज्ञा पुं० [हिं० गाँठ] [स्त्री० अल्पा० गट्ठी, गठिया] १. घास लकड़ी आदि का बोझ। भार। गट्ठर। २. बड़ी गठरी। बुकचा। ३. प्याज या लहसुन की गाँठ। ४. जरीब का बीसवाँ भाग जो तीन गज का होता है। कट्ठा।

**गट्ठी**—संज्ञा स्त्री० [सं० ग्रंथि, हिं० गाँठ] दे० 'गाँठ'।

**गठ**(पु)[1]—संज्ञा पुं० [सं० गढ़] दे० 'गढ़'। उ०—लंक विधुसी बानरा के; काई सराहो राजा गढ अजमेर।—बीसल० रास पृ० ३३।

**गठ**[2]—संज्ञा पुं० [हिं०] गाँठ का समासगत रूप। गाँठ। जैसे,—गठकटा, गठजोरा आदि।

**गठकटा**—वि० पुं० [हिं० गाँठ + काटना] १. गाँठ काटकर रुपए ले लेनेवाला। गिरहकट। उ०—बहुत अच्छा! अरे गठकटे चल।—शकुंतला, पृ० १०२। २. धोखा देकर या बेईमानी से रुपया लेनेवाला।

**गठजोड़ा**—संज्ञा पुं० [हिं० गाँठ + जोड़ना] दे० 'गँठजोड़ा'। उ०—मैं सोच रहा था कि बिना किसी आडंबर के जयंती का और मेरा गठजोड़ा करके कोई ब्राह्मण मंत्र पढ़ देता, बस।—संन्यासी, पृ० ६२।

**गठजोरा**(पु)—संज्ञा पुं० [हिं०] दे० 'गँठजोड़ा'। उ०—दूलह दुलहिन तुरँग हिंडोरे झूलत प्रथम समागम गो गठजोरे।—नंद० ग्रं०, पृ० ३७८।

**गठडंड**—संज्ञा पुं० [हिं० गड्ढा + डंड = एक प्रकार की कसरत] एक प्रकार का डंड जो दोनों हाथों के बीच के स्थान में गड्ढा बनाकर किया जाता है। इस प्रकार डंड करने में अधिक परिश्रम करना पड़ता है।

**गठड़ी**—संज्ञा स्त्री० [हिं०] दे० 'गठरी'। उ०—लोग लगे धमाधम गठड़ियाँ पटकने।—प्रेमघन०, भा० २, पृ० १११।

**गठन**—संज्ञा स्त्री० [सं० घटन अथवा सं० ग्रन्थन, प्रा० गंठन] बनावट।

**गठना**—क्रि० अ० [सं० ग्रन्थन, प्रा० गंठन, हिं० गाँठना का अकर्मक रूप] १. दो वस्तुओं का परस्पर मिलकर एक होना। जुड़ना। सटना। जैसे,—ये दोनों पेड़ आपस में खूब गठ गए हैं। २. मोटी सिलाई होना। बड़े बड़े टाँके लगना। जैसे—जूता गठना। ३. बुनावट का दृढ़ होना।

यौ०—गठा बदन = ऐसा हृष्ट पुष्ट शरीर जो बहुत अधिक मोटा न हो। गठी बखिया - एक प्रकार की बखिया जिसे पोस्तदाना भी कहते हैं।

विशेष—इसमें पहले जिस स्थान पर सूई गड़ाकर आगे की ओर निकालते हैं फिर उसी स्थान के पास ही उलटकर सूई गड़ाते और निकलने के पहलेवाले स्थान से कुछ और आगे बढ़ाकर निकालते है और इसी प्रकार बराबर सीते हुए चले जाते हैं। इसमें ऊपर की सिलाई एकहरी और नीचे की दोहरी होती है। दौड़ की बखिया में और इसमें केवल यही भेद है कि दौड़ की बखिया में केवल आधी दूर तक लौटकर सूई डाली जाती है।

४. किसी षड्यंत्र या गुप्त विचार में सहमत या संमिलित होना। जैसे,—अगर वह किसी तरह गठ जाय तो सब काम बन जाय। ५. अच्छी तरह निर्मित होना। भली भाँति रचा जाना। ठीक ठीक बनना। उ०—अंग अंग बनी मानो लिखी चित्र घनी गठी, निज मन मनी आजु बएँ भूप काम को।—हनुमान (शब्द०)। ६. स्त्री पुरुष या नर मादा का संयोग होना। विषय होना। ७. अधिक मेल मिलाप होना। जैसे,—आजकल उन लोगों में खूब गठती है।

संयो० क्रि०—जाना।—पड़ना।

**गठबंध**—संज्ञा पुं० [हिं०] दे० 'गठबंधन'।

**गठबंधन**—संज्ञा पुं० [सं० ग्रन्थिबन्धन, प्रा० गंठबंधन] विवाह में एक रीति जिसमें वर और वधू के वस्त्रों के छोर को परस्पर मिलाकर गाँठ बाँधते हैं।

**गठरी**—संज्ञा स्त्री० [हिं० गट्ठर का स्त्री० और अल्पा०] १. कपड़े में गाँठ देकर बाँधा हुआ सामान। बड़ी पोटली। बकची।

मुहा०—गठरी बाँधना = (१) (असबाब बाँधकर) यात्रा की तैयारी करना। (२) पैरों और घुटनों को छाती से लगाकर और उन्हे दोनों हाथों से जकड़कर गठरी की आकृति बना लेना। गठरी साधना = दे० 'गट्ठर साधना'। गठरी कर देना = (१) हाथ पैर तोड़ या बाँधकर अथवा और किसी प्रकार बेकाम कर देना। ढेर करना। मारकर गिरा देना। (२) कुश्ती में विपक्षी को इस प्रकार दोहरा कर देना जिसमें उसकी आकृति गठरी के समान हो जाय। गठरी मारना = दे० 'गठरी बाँधना (२)'।

२. संचित धन। जमा की हुई दौलत।

मुहा०—गठरी मारना = अनुचित रूप से किसी का धन ले लेना। ठगना।

३. एक प्रकार की तैराकी।

विशेष—इसमें तैरनेवाला अपने पैरों और घुटनों को छाती से लगाकर और उन्हे दोनों हाथों से जकड़कर गठरी की सी आकृति बना लेता है और इस प्रकार तैरता रहता है।

**गठरीमुटरी**—संज्ञा स्त्री० [हिं० गठरी + मुटरी] गठरी में बँधा हुआ सामान। उ०—यह गठरी मुटरी लेकर हाथी पर क्यों बैठेंगे।—प्रभावती, पृ० १६५।

**गठरेवाँ**—संज्ञा पुं० [हिं० गाँठ] चौपायों का एक रोग। गलफुला। हाहा।

विशेष—इस रोग में चौपाए को पहले ज्वर आता है फिर उसकी जाँघ, पसली और जीभ के नीचे और विशेषकर गले के नीचे सूजन हो जाती है। उसे साँस लेने में कष्ट होता है और वह चल फिर नहीं सकता। वह पैरों को जोड़कर खड़ा रहता है। यह छूत का रोग है और अचानक होता है। पशु इस रोग में विशेषकर मर जाते हैं। पहले लोगों का अनुमान था कि यह रोग सर्दी लगने या बदहजमी से होता है। पर अब डाक्टरों ने यह निश्चय किया है कि यह रोग रक्त के विकार से कीटाणुओं द्वारा फैलता है। इस रोग में रोगी को बंद और गर्म, साफ सुथरे और सूखे स्थान में रखना चाहिए। खाने के लिये सूखे स्थान की घास, सूखा भूसा और जौ के आटे की

लेई या नर्म माड़ उपयोगी है। इसे गलफुला और हाहा भी कहते हैं।

**गठवाँसी**—संज्ञा स्त्री [हिं० कट्ठा + अंश] गट्ठे या बिस्वे का बीसवाँ अंश। बिस्वांसी।

**गठवाई**†—संज्ञा स्त्री० [हिं० गाँठना] १. जूता गाँठना। २. जूता गाँठने की मजदूरी।

**गठवाना**—क्रि० स० [हिं० गाठना] १. गठाना। सिलवाना। जैसे,—जूता गठवाना। २. मोटी मोटी सिलाई कराना। टाँका मरवाना। ३. जुड़वाना। जोड़ मिलवाना। ४. जोड़ा खिलाना। संयोग कराना।

**गठा**†—संज्ञा पुं० [हिं०] दे० 'गट्ठा'।

**गठाना**[1]—क्रि० स० [हिं० गाठना] १. गठवाना। सिलवाना। मोटी सिलाई कराना। जैसे,—जूते गठाना। २. जोड़ मिलवाना।

**गठाना**[2]—संज्ञा पुं० [हिं० घुटना] वह जलस्थल जहाँ कम पानी हो (माँझी)।

**गठानी**—संज्ञा स्त्री० [देश०] एक प्रकार का कर जो जमींदार असामियों से वसूल करता है।

**गठाव**—संज्ञा पुं० [हिं० गठना] गठन। बनावट।

**गठित**—वि० [ सं० घटित अथवा ग्रन्थित, प्रा० गंठित ] गठा हुआ। बना हुआ।

**गठिबंध**—संज्ञा पुं० [सं० ग्रंथिबंधन] गठबंधन। गठजोड़ा। उ०—बड़ि प्रतीति गठिबंध ते बड़ो जोग ते छेम। बड़ो सुसेवक साइँ ते बड़ो नेम ते प्रेम।—तुलसी (शब्द०)।

**गठिया**—संज्ञा स्त्री०[हिं० गाँठ इया (प्रत्य०)] १. वह बोरा या दोहरा थैला जिसमें व्यापारी अन्न आदि भरकर घोड़े या बैल की पीठ पर लादते हैं। खुरजी। २. पोटली। छोटी गठरी। ३. कोरे कपड़े के थानों की बँधी हुई बड़ी गठरी। ४. एक रोग जिसमें जोड़ों में विशेषकर घुटनों में सूजन और पीड़ा होती है।

**विशेष**—जिस अंग में यह रोग होता है वह अंग फैल नहीं सकता और जकड़ जाता है। इसमें कभी कभी ज्वर और सन्निपात भी हो जाता है जिससे रोगी शीघ्र मर जाता है। वैद्यक में वायुविकार इसका कारण माना जाता है। उपदंश, सूजाक आदि के कारण भी एक प्रकार की गठिया हो जाती है।

५. पौधों या वृक्षों का एक रोग जिसमें डालियों का बढ़ना बंद हो जाता है।

**विशेष**—इसमें पत्तियाँ सिकुड़कर ऐंठ जाती हैं। नई पत्तियाँ घनी और परस्पर लिपटी हुई निकलती हैं। यद्यपि यह रोग आम आदि बड़े पेड़ों में भी होता है पर फसली पौधों में बहुत देखा जाता है। उरद, मूँग तथा कुम्हड़ा, ककड़ी, करेला आदि तरकारियों में यह रोग प्रायः लग जाता है।

**गठियाना**†—क्रि० स० [हिं० गाँठ से नाम० ] १. गाँठ देना। गाँठ लगाना। २. गाँठ में बाँधना। गाँठ में रखना। उ०—आतम कर्म भाव गठियाना। बंधन आतम वेद बखाना।—घट०, पृ० २८७।

**मुहा०**—किसी बात को गठिया रखना = किसी बात को निश्चय समझना।



**गठिवन**[1]—संज्ञा पुं० [सं० ग्रन्थिपर्ण] मध्यम आकार का एक पेड़ जिसकी डालियाँ पतली होती हैं।

**विशेष**—इसकी पत्तियों में स्थान स्थान पर गाँठें होती हैं। फूल नीले रंग के होते हैं। यह नैपाल की तराई में अधिक होता है। इसकी गोल गोल घुंडियाँ या कलियाँ औषध के काम में आती हैं और बाजार में गठिवन के नाम से बिकती हैं। काले रंग का गठिवन उत्तम, पांडु रंग का मध्यम और स्थूल निकृष्ट समझा जाता है। वैद्यक में इसे तीक्ष्ण, चरपरा, गरम, अग्निदीपक तथा कफ, वात, श्वास और दुर्गंध को नाश करनेवाला माना है। शरीर पर इसका लेप करने से रुखाई आती है और खुजली दूर होती है।

**गठीला**[1]—वि० [ हिं० गाँठ + ईला (प्रत्य०) ] [ वि० स्त्री० गठीली ] गाँठवाला। जिसमें बहुत सी गाँठें हों। जैसे, यह छड़ी गठीली है।

**गठीला**[2]—वि० [हिं० गठना] १. गठा हुआ। चुस्त। सुडौल। जैसे,—गठीला बदन। २. मजबूत। दृढ़। अच्छा।

**गठुआ**—संज्ञा पुं० [हिं०] दे० 'गठुवा'।

**गठुरा**†—संज्ञा पुं० [हिं० गाँठ] भूसे की गाँठ जो खलिहान में फेंक दी जाती है।

**विशेष**—इसे बुंदेलखंड में गेठुआ और अवध में खूँटी कहते हैं।

**गठुवा**—संज्ञा पुं० [हिं० गाँठ + उवा (प्रत्य०)] १. कपड़े का वह टुकड़ा जिसे जुलाहे करघे में इसलिये रखते हैं कि उसके तागे से ताने के तागों को गठकर बुनने के लिये चढ़ाएँ। २. भूसे के छोटे छोटे गाँठदार टुकड़े जो खलिहान में फेंक दिए जाते हैं। गेठुआ। गठुरा। खूँटी।

**गठौंद**—संज्ञा स्त्री० [हिं० गाँठ+बंध] १. गाँठ की बँधाई। गिरहबंदी। २. वह माल जो अलग बाँधकर अमानत की तरह रखा जाय। धरोहर। थाती।

**गठौत**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० गठ + औत (प्रत्य०) ] १. मेल। मिलाप। मित्रता। घनिष्ठता। २. गठी गठाई बात। मिलकर पक्की की हुई बात। आँट साँट। अभिसंधि।

**क्रि० प्र०**—करना।—गाँठना।

३. उपयुक्तता। मौजूनियत।

**गठौती**—संज्ञा स्त्री० [हिं० गठना] १. मेलजोल। मैत्री। घनिष्ठता। २. गठी गठाई बात। आँट साँट। अभिसंधि। षड्चक्र।

**क्रि० प्र०**—करना।—गाँठना।

**गड़ंक**—संज्ञा पुं० [हिं० गड़ + अंग] दे० 'गडंग'।

**गड़ंग**[1]—संज्ञा पुं० [हिं० गड़+अंग] वह स्थान जहाँ बारूद, गोले और हथियार आदि रखे जाते हैं। मैगजीन।

**गड़ंग**[2]†—संज्ञा पुं० [ सं० गर्व पुं० हिं० गारो ] [ वि० गड़ंगिया ] १. घमंड। शेखी। डींग। २. आत्मश्लाघा। बड़ाई।

**मुहा०**—गड़ंग मारना या हाँकना = (१) डींग मारना। शेखी बघारना। बढ़ बढ़कर बातें करना। (२) अहंकार करना। शेखी करना।

**गढ़ंगिया†**—वि० [ हिं० गढ़ंग+ इया ( प्रत्य० ) ] घमंडी । डींग मारनेवाला । शेखी बाज । बढ़ बढ़कर बात करनेवाला ।

**गड़ंत**—संज्ञा स्त्री० [हिं० गाड़ना] वह वस्तु जिसे लोग टोटके या अभिचार के लिये गाड़ देते हैं ।

**विशेष**—तांत्रिक या प्रेतविद्या के जाननेवाले प्राय. मारण, मोहन और उच्चाटन आदि के लिये कुछ पदार्थों को मंत्र पढ़कर किसी चौराहे में गाड़ देते हैं और इस गाड़ने को गड़ंत कहते हैं । यह गड़ंत कभी कभी आगंतुक दुःखों के निवारण के लिये भी की जाती है ।

**गड़**—संज्ञा पुं० [सं०] १. ओट । आड़ । २. घेरा । चारदीवारी । ३. वह धुस्स या टीला जो किसी स्थान के चारों ओर बनाया जाय । ४. गड्ढा । खाँई । ५. प्राकार । गढ़ । ६. एक प्रकार की मछली (को०) ।

**गड़क**—संज्ञा पुं० [देश०, या सं० गड + क ( प्रत्य० ) ] एक प्रकार की मछली ।

**गड़क¹†**—संज्ञा स्त्री० [हिं० गड़कना] १. गड़गड़ शब्द करना (बादलों का) । २. गरजने या डाँटने की क्रिया या भाव ।

**गड़क²**—संज्ञा पुं० [अ० गर्क] डूबने या गर्क होने का भाव ।

**गड़क³**—संज्ञा स्त्री० [हिं० गड़कना] गटक जाना । पचा जाना (ऋण, रुपया आदि) ।

**क्रि० प्र०**—लेना ।

**गड़कना¹**—क्रि० अ० [अनु०] गड़ गड़ शब्द करना (बादलों का) । २. गरजना । डाँटना । डपटना ।

**गड़कना²†**—क्रि० अ० [अ० गर्क] १. डूबना । २. नष्ट होना ।

**गड़कना³**—क्रि० स० [हिं० गड़क] ऋण आदि का रुपया मार लेना । दे० 'गटकना' ।

**गड़काना¹**—क्रि० स० [अनु० गड़+क] १. गड़ गड़ शब्द उत्पन्न करना । गड़गड़ाना । २. डाँटना । ३. धमकाना । डराना ।

**गड़काना²**—क्रि० स० [अ० गर्क] डुबोना । शराबोर करना ।

**गड़का†**—संज्ञा पुं० [अ० गर्क] डुबाव । २. डूबने का शब्द ।

**गड़का‡**—संज्ञा पुं० [अ० गर्क] दे० 'गड़कक' ।

**गड़गड़**—संज्ञा पुं० [अनु०] १. गड़गड़ शब्द जो हुक्का पीने के समय या सुराही से पानी उलटने के समय होता है । २. पेट में होनेवाला गड़गड़ शब्द ।

**गड़गज**—संज्ञा पुं० [हिं०] दे० 'गरगज' ।

**गड़गड़ा**—संज्ञा पुं० [अनु०] १. एक प्रकार का हुक्का । २. बड़ा हुक्का ।

**गड़गड़ाना¹**—क्रि० अ० [हिं० गड़गड़] गरजना । गड़गड़ गड़गड़ करना । कड़कना । जैसे,—आज सबेरे से बादल गड़गड़ा रहा है ।

**गड़गड़ाना²**—क्रि० स० गड़गड़ बोलना । गड़गड़ शब्द निकालना । गुड़गुड़ाना । जैसे,—वे दिन भर बैठे बैठे हुक्का गड़गड़ाया करते हैं ।

**गड़गड़ाहट**—संज्ञा स्त्री० [हिं० गड़गड़ाना] १. गड़गड़ाने का शब्द । गराड़ी घूमने, गाड़ी चलने या बादल गरजने आदि का शब्द । कड़क । २. हुक्का पीने का शब्द ।

**गड़गड़ी**—संज्ञा स्त्री० [हिं० गड़गड़] नगाड़ा । डुग्गी । उ०—ढोल दमामा गड़गड़ी शहनाई औ तूर । तीनों निकसि न बाहुरैं साधु सती औ सूर ।—कबीर (शब्द०) ।

**गड़गूदड़**—संज्ञा पुं० [अनु० गूदड़] चिथड़ा । लत्ता । उ०—लखनऊ-वालों का पहनावा जनाना है, पाजामे की मोहड़ियाँ इतनी चौड़ी रखते हैं कि उठावें तो सिर तक पहुँचे और पगड़ियों का घेरा इतना बड़ा कि छतरी का भी काम न पड़े, बोझ में तो छोटी मोटी गठड़ी से कम न होगी, वरन् कहीं खुल जावे तो अंदर से गड़गूदड़ का ढेर इतना निकल पड़े कि एक टोकरी भरे ।—(शब्द०) ।

**गड़च्चा**—संज्ञा पुं० [देश०] १ धमकी । घुड़की । २. दबोच । ३. चकमा ।

**गड़णहार†**—वि० [ सं० घटन+ हिं० हार ] गढ़नेवाला । मूर्तिकार । उ०—जे एह मूरति साचि है तो गड़णहारे खाउ ।—कबीर ग्रं०, पृ० ३०५ ।

**गड़दार**—संज्ञा पुं० [ हिं० गड़ + दार ] वह नौकर जो मस्त हाथी के साथ साथ भाला लिए हुए चलता है और जब हाथी इधर उधर अपने मन से जाना चाहता है तब उसे भाले से मारकर राह पर ले चलता है । उ०—(क) अली चली नवला हिलै, पिय पै साजि सिगार । ज्यों मतंग अड़दार को लिए जात गड़दार ।—मतिराम ( शब्द० ) । (ख) अरे ते गुसलखाने बीच ऐसे उमराव लै चले मनाय महराज सिवराज को । दाबदार निरखि रिसानो दीं दलराज जैसे गड़दार अड़दार गजराज को ।—भूषण ( शब्द० ) ।

**गड़ना**—क्रि० अ० [ सं० गर्त, प्रा० गड्ड, गड्ढ ] १. धँसना । घुसना । चुभना । जैसे,—काँटा गड़ना । उ०—खरकै छबि आनि गड़ी उर में धुप रावर मैन रमै कलकै ।—गुमान (शब्द०) । २. शरीर में चुभने की सी पीड़ा पहुँचाना । खुरखुरा लगना । जैसे,—पीठ के नीचे कंकड़ गड़ रहे हैं । ३. दर्द करना । पीड़ित होना ।

**विशेष**—इस अर्थ में 'गड़ना' केवल 'आँख' और 'पेट' के साथ आता है । जैसे,—आँख गड़ रही है । पेट गड़ता है ।

४. मिट्टी आदि के नीचे दबना । दफन होना । नीचे पड़ जाना । जैसे,—जमीन में गड़े पत्थर निकाल लो ।

**मुहा०**—गड़े मुर्दे उखाड़ना = दबीदबाई या पुरानी बात उभाड़ना ।

५. समाना । पैठना । उ०—क्यों न गड़ि जाहु गाड़ गहिरी गड़त जिन्हैं गोरी गुरुजन लाज निगड़ गड़ाइती । —देव (शब्द०) ।

**मुहा०**—गड़ जाना = झेंपना । लज्जित होना । लजाना । जैसे,—तुम तो बेहया हो दूसरा कोई होता तो गड़ जाता । लज्जा-ग्लानि आदि से गड़ना = लज्जा आदि से दृष्टि नीची करना । उ०—देखि भरत गति सुनि मृदुबानी । सब सेवक गन गरहिं गलानी ।—तुलसी (शब्द०) ।

६. खड़ा होना । भूमि पर ठहरना । जमीन पकड़ना । जैसे,—झंडा गड़ना, खीमा गड़ना । उ० —भूलेहू जाहि बिलोकत ही गड़ि गाढ़े रहे आति ही दृग दू पर ।—(शब्द०) । ७. जमना ।

स्थिर होना। डटना। ठहरना। स्तंभित होना। जैसे,—(क) उनकी आँख वहाँ गड़ी है। (ख) तुम तो जहाँ जाते हो वहाँ गड़ जाते हो। उ०—प्यारी कुच श्यामता डीठ गड़ी श्यामता पै कहै हनुमान इन काहू को न चीन्ही है। (शब्द०)।

**गड़पंख**—संज्ञा पुं० [ सं० गरुड़+हिं० पंख ] १. एक बड़ी चिड़िया। २. लड़कों का एक खेल जिसमें वे किसी लड़के से यह कहकर कि तुम्हें उड़ना सिखावेंगे उसके हाथ पैर डंडों में बाँध देते है और धोती खोल देते हैं।

**मुहा०**—गड़पंख बनाना = मूर्ख बनाना। बेवकूफ बनाना।

**गड़प**—संज्ञा स्त्री० [ अनु० ] पानी कीचड़ आदि में किसी वस्तु के सहसा समाने का शब्द। जैसे,—उसका पैर गड़प से पानी में चला गया।

**मुहा०**—गड़प से = (१) गड़प शब्द करके ( पानी आदि में एकबारगी पड़ जाना। )। (२) तुरत। शीघ्र।

**विशेष**—खट, चट आदि अनुकरण शब्दों के समान प्रकार सूचित करने के लिये इस शब्द के साथ भी प्रायः 'से' आता है।

**गड़पना**—क्रि० स० [ अनु० गड़प ] १. निकलना। खा लेना। २. किसी की चीज हजम करना। किसी की वस्तु पर अनुचित अधिकार करना।

**गड़प्पा**—संज्ञा पुं० [ हिं० गाड़ ] १. भारी गड्ढा जिसमें कोई वस्तु झट से चली जाय या गिर पड़े। २. धोखा खाने का स्थान।

**गड़बड़**[1]—वि० [ हिं० गड़ = गड्ढा+बड़ = बड़ा, ऊँचा ] [ वि० गड़बड़िया ] १. ऊँचा नीचा। असमतल। जैसे,—गड़बड़ रास्ते से मत चलो। २. क्रमविहीन। अस्तव्यस्त। अंडबंड। ऊटपटाँग। अनियमित। बेठिकाने का। बेठीक। जैसे,—उसका सब काम गड़बड़ होता है।

**गड़बड़**[2]—(पु)संज्ञा पुं० [देशी गडबड] १. क्रमभंग। गोलमाल। ऊटपटाँग कार्रवाई। नियमविरुद्ध कार्य। अव्यवस्था। कुप्रबंध। जैसे,—हमने सब ठीक कर दिया है, अब इसमें गड़बड़ मत करना।

**यौ०**—गड़बड़घोटाला = दे० 'गड़बड़झाला'। गड़बड़झाला = क्रमभंग। गोलमाल। अव्यवस्था। ऊटपटाँग काम। गड़बड़ाध्याय = दे० 'गड़बड़झाला'।

२. उपद्रव। दंगा। जैसे,—यहाँ गड़बड़ मत करो, चलो।

**क्रि० प्र०**—करना।—मचना।—होना।

३. ( रोग आदि का ) उपद्रव। आपत्ति। जैसे—शहर में आजकल बड़ा गड़बड़ है, मत जाओ।

**विशेष**—कोई कोई इस शब्द को स्त्रीलिंग भी बोलते हैं।

**गड़बड़ा**—संज्ञा पुं० [ सं० गर्त, प्रा० गड्ड ] खत्ता। गड्ढा।

**गड़बड़ाना**[1]—क्रि० अ० [ हिं० गड़बड़ ] १. गड़बड़ी में पड़ना। चक्कर में आना। क्रम का ध्यान न होना। भूल में पड़ना। जैसे,—थोड़ी दूर तक तो उसने ठीक ठीक पढ़ा, पीछे गड़बड़ा गया। २. क्रमभ्रष्ट होना। अव्यवस्थित होना। ३. अस्तव्यस्त होना। बिगड़ना। नष्ट होना। जैसे,—वहाँ का सब मामला गड़बड़ा गया।

**गड़बड़ाना**[2]—क्रि० स० १. गड़बड़ी में डालना। चक्कर में डालना। २. भ्रम में डालना। भुलवाना। ३. क्रम भ्रष्ट करना। अस्तव्यस्त करना। अंडबंड करना। बिगाड़ना। खराब करना।

**गड़बड़िया**—वि० [ हिं० गड़बड़ + इया ( प्रत्य० ) ] गड़बड़ करनेवाला। क्रम बिगाड़नेवाला। उपद्रव करनेवाला।

**गड़बड़ी**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० गड़बड़ ] अव्यवस्था। गोलमाल। दे० 'गड़बड़'।

**गड़यंत, गड़यित्नु**—संज्ञा पुं० [सं० गडयन्त; सं० अथवा (अनु० गड़गड़ शब्द करनेवाला) ] बादल [को०]।

**गड़रा तवा**—संज्ञा पुं० [देश० गड़रा = गाढ़ा + हिं० तवा] एक प्रकार का लोहा जो पहले मध्य भारत मे निकलता था।

**गड़रिया**—संज्ञा पुं० [सं० गड्डरिक, प्रा० गड्डरिअ] [स्त्री० गड़ेरिन] एक जाति जो भेड़ें पालती और उनके ऊन से कंबल बुनती है। दे० 'गड़ेरिया'।

**यौ०**—गड़रिया पुरान = अहीर गड़ेरियों की कहानी। गँवारों की बात।

**गड़री**—संज्ञा स्त्री० [हिं०] दे० 'गेंड़ली', 'गेंडुरी'।

**गड़रू**—संज्ञा पुं० [हिं०] दे० 'गुड़रू'।

**गड़लवण**—संज्ञा पुं० [ सं० गर्तलवण या गड + लवण ] वह नमक जो झीलों से, विशेषकर साँभर से, निकलता है। साँभर लवण।

**गड़वाँत**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० गाड़ी + बाट ] गाड़ी के पहिए का चिह्न। लीक। लकीर।

**गड़वा**[1]†—संज्ञा पुं० [ सं० गर्त ] दे० 'गाड़ा'।

**गड़वा**[2]†—संज्ञा पुं० [ हिं० गेरना ] दे० 'गड़ुवा'। उ०—(क) सोने के गड़वा दूध से भरिया पिवे नारायण आगे धरिया। दक्खिनी०, पृ० १९। (ख) जो कोउ राम बिना नर मूरख औरन के गुन जीभ भनैगी। आनि क्रिया गढ़ तें गड़वा पुनि होत है भेरि कछू न बनैगी।—सुंदर ग्रं०, भा० २, पृ०४६१।

**गड़वाट**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० गाड़ना ] १. जमीन मे गाड़ने की क्रिया। २. गड्ढा खोदने का काम।

**गड़वाना**—क्रि० स० [ हिं० गड़ना का प्रे० रूप ] गाड़ने का काम कराना। गाड़ने में लगाना।

**गड़हरी**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० गोड़ ] १. लात। २. जूता।

**गड़हा**—संज्ञा पुं० [ सं० गर्त, प्रा० गड्ड ] [ स्त्री० अल्पा० गड़ही ] वह जमीन जो अपनी आसपास की चारों ओर की जमीन से एकबारगी गहरी या नीची हो। जमीन में वह खाली स्थान जिसमें लंबाई, चौड़ाई और गहराई हो। खाता। गड्ढा। खड्ड।

**क्रि० प्र०**—करना।—खोदना।—भरना।—होना।

**मुहा०**—गड़हा पड़ना = गड़हा होना। जैसे,—वहाँ की मिट्टी बह जाने से जगह जगह गड़हे पड़ गए हैं। गड़हा खोदना = बुराई करना। हानि पहुँचाना। जैसे,—तुमने जो हमारे लिये गड़हा खोदा है उसका फल तुम्हें मिल जाएगा। गड़हा भरना या पाटना = (१) टोटा भरना। कमी या घाटा पूरा करना। जैसे,—वह तो खा पकाकर चलते बने, गड़हा भरने को हम रह गए। (२) रूखी सूखी से पेट भरना। भली बुरी से पेट

भरना। जैसे,—क्या करें पेट नहीं मानता, किसी तरह गड़हा भरना ही पड़ता है। गड़हे में पड़ना = असमंजस में पड़ना। फेर में पड़ना। कठिनाई में पड़ना।

**गड़ही**—संज्ञा स्त्री० [ हि० गड़हा ] छोटा गड़हा। उ०—घर की गंगा गड़ही बरोबर।—किन्नर०, पृ० ७७।

**गड़ा**—संज्ञा पुं० [ सं० गण = समूह ] १. ढेर। राशि। अटाला। अंबार। २. काटी हुई फसल के डंठलों का ढेर जो दाएँ जाने के लिये खलिहान में रखा हो। गाँज। खरही।

**यौ०**—गाड़बटाई।

**गड़ाकू**—संज्ञा स्त्री० [ सं० गल ] एक प्रकार की मछली।

**गड़ाड़**—संज्ञा स्त्री० [सं० गर्त ? ] विशाल गड्ढा। गार। उ०—कीया गड़ाड़ अंत किछु नाही। प्राण०, पृ० ४३।

**गड़ान**—संज्ञा पुं० [ हि० गड़ना ] चुभन। उ०—हृदय में तृप्ति की एक विचित्र गड़ान थी।—ज्ञानदान, पृ० १५५।

**गड़ाना**[1]—क्रि० स० [ हि० गड़ना ] चुभाना। धँसाना। भोंकना।

**गड़ाना**[2]—क्रि० स० [हि० 'गाड़ना' का प्रे० रूप] गाड़ने में लगाना। गाड़ने का काम कराना।

**गड़ाप**[1]—संज्ञा पुं० [ अनु० ] पानी आदि में किसी भारी चीज के डूबने का शब्द। जैसे, पैर गड़ाप से पानी में चला गया।

**गड़ाप**[2]†—क्रि० वि० सहसा। यकबयक। अचानक।

**गड़ापा**—संज्ञा पुं० [ हि० गड़ाप ] गड़ाप से डूबने लायक स्थान। गहरा स्थान।

**गड़ाबटाई**—संज्ञा स्त्री० [ हि० गड़ा = ढेर + बँटाई ] खेत की उपज की बँटाई जिसमें बिना दाँई हुई फसल के भाग लगाए जाते हैं। वह बँटाई जिसमें फसल दाएँ जाने के पहले डंठल सहित बाँटी जाय।

**गड़ायत**(पु)—वि० [हि० गड़ना] [वि० स्त्री० गड़ायती] गड़नेवाला। चुभनेवाला। उ०—क्यों न गवि जाहु गाड़ गहिरी गड़ति जिन्है गोरी गुरुजन लाज निगड़ गड़ायती।—देव (शब्द०)।

**गड़ारी**[1]—संज्ञा स्त्री० [ सं० कुण्डल ] १. मंडलाकार रेखा। गोल लकीर। वृत्त। २. घेरा। मंडल। जैसे,—गड़ारीदार पायजामा।

**गड़ारी**[2]—संज्ञा स्त्री० [ सं० गण्ड + चिह्न ] आड़ी धारी। आड़ी लकीरों की पंक्ति। गंडा। जैसे,—गलगलूरे की पीठ पर या रुपए की औंठ पर जो धारियाँ होती हैं, वे गड़ारियाँ कहलाती हैं।

**गड़ारी**[3]—संज्ञा स्त्री० [ सं० कुण्डली ] १. गोल चरखी जिसपर रस्सी चढ़ाकर कुएँ से पानी खींचते हैं। घिरनी। २. घिरनी के बीच का गहरा गड्ढा जिसमें रस्सी बैठाई जाती है। ३. एक घास जिसका साग बनाया जाता है।

**गड़ारीदार**—वि० [ हि० गड़ारी + फ़ा० दार ] १. जिसपर गंडे या धारियाँ पड़ी हों। जैसे,—गड़ारीदार रुपया, गड़ारीदार कसीदा। २. जिसमें गड़ारी जैसा लंबा गड्ढा हो। ३. घेरेदार।

**यौ०**—गड़ारीदार पायजामा = चौड़ी मोहरी का पायजामा।

**गड़ावन**—संज्ञा पुं० [सं० गडलवण] एक प्रकार का नमक। गडलवण।

**गड़ासा**—संज्ञा पुं० [हि०] दे० 'गँड़ासा'।

**गड़ि**—संज्ञा पुं० [सं०] १. बछड़ा। २. मट्ठर बैल।

**गड़ियार**—वि० [ हि० गरियार ] दे० 'गरियार'।

**गडु**—संज्ञा पुं० [सं०] १. बनौरी। कूबड़। २. गलगंड। ३. गड़ुवा (को०)। ३. कुंत। भाला। बरछी (को०)। ४. वह जिसे कूबड़ हो (को०)। ५. केचुवा (को०)। ६. निरर्थक वस्तु (को०)।

**गडुआ**—संज्ञा पुं० [ सं० गडुवा, प्रा० गडुअ ] [ स्त्री० गडुई ] दे० 'गड़ुवा'।

**गडुई**—संज्ञा स्त्री० [ हि० गडुवा ] पानी पीने का एक छोटा बरतन जिसमें टोंटी लगी रहती है। यह गड़वे से छोटी होती है। झारी।

**गडुक**—संज्ञा पुं० [सं०] १. गड़ुवा। २. मुँदरी। अंगूठी [को०]।

**गडुर**—संज्ञा पुं० वि० [सं०] दे० 'गडुल'।

**गडुरी**—संज्ञा स्त्री० [?] एक प्रकार का पक्षी जिसे गेडुरी भी कहते हैं। उ०—पीव पीव कर लाग पपीहा। तुही तुही कर गडुरी जीहा।—जायसी ( शब्द० )।

**गडुल**[1]—संज्ञा पुं० [सं०] कुबड़ा आदमी।

**गडुल**[2]—वि० कुबड़ा। कुब्ज। कूबड़वाला।

**गड़ूलना**—संज्ञा पुं० [हि०] दे० 'गड़ोलना'।

**गडुवा**[1]—संज्ञा पुं० [ सं० गडुक ] वह लोटा जिसमें पानी गिराने के लिये बत्तख की गर्दन के आकार की एक पतली टोंटी लगी रहती है। तमहा। उ०—(क) गडुवन हीर पदारथ लागे। देखि बिमोहे पुरुष सभागे।—जायसी ( शब्द० )। (ख) हमारे चौपदे कुछ कड़वे होवें मगर वे हितजल के गड़वे हैं।—चुभते० (भू०), पृ० ८।

**गड़ुवा**[2]—संज्ञा पुं० सरसों के फूलों का गुच्छा या गुलदस्ता जिसे गड़ुवे में रखकर वसंत के दिन लोग मंदिरों में चढ़ाने या बड़े आदमियों को भेंट करने के लिये जाते हैं।

**गडेर**—संज्ञा पुं० [सं०] मेघ। बादल [को०]।

**गड़ेरिया**—संज्ञा पुं० [सं० गड्डरिक, पा० गड्डरिय] [स्त्री० गड़ेरिन] एक जाति जो भेड़ें पालती और उनके ऊन से कंबल बुनती है।

**गड़ेरुआ**—संज्ञा पुं० [ सं० गण्डोल=ग्रास ] एक रोग जिसमें चौपाए के गले में एक गोला सा बन जाता है, जिसके कारण वह खाँसता रहता है।

**विशेष**—यह गोला जबतक चौपाए के गले से बाहर नहीं निकल जाता या टूटकर अंदर नहीं सरक जाता, तबतक वह खाँसा करता है। चौपाए एक दूसरे को चाटते हैं; इससे चाटने में उनके गले के अंदर कुछ रोएँ चले जाते हैं जो एक दूसरे से चिपटते जाते हैं और उनपर घास भूसे की तह भी जमती जाती है। अंत में होते होते गेंद सा एक गोला बन जाता है।

**गड़ोना**—क्रि० स० [ हि० गड़ाना ] चुभाना। धँसाना। घुसेड़ना।

**गंडोल**—संज्ञा पुं० [सं०] १. ग्रास। कौर। २. गुड़।

**गड़ोलना**—संज्ञा पुं० [ हिं० गाड़ी+ग्रोला, ग्रोलना ( प्रत्य० ) ] छोटी गाड़ी जिसमें बच्चों को चढ़ाकर फिराते हैं।

**गड़ौना**¹—संज्ञा पुं० [हिं० गड़ (गाड़ना)+ ग्रौना (प्रत्य०)] पान की एक जाति।

**गड़ौना**²(प)—संज्ञा पुं० [ हिं० गड़ना ] काँटा। उ०—मुनि तुम्हार संसार बड़ौना। जोग लीन्ह तन कीन्ह गड़ौना।—जायसी (शब्द०)।

**गड्ड**¹—संज्ञा पुं० [ देश० ] [ स्त्री० गड्डी ] एक ही ग्राकार की ऐसी वस्तुग्रों का समूह जो एक के ऊपर एक जमाकर रखी हों। गंज। जैसे, ताश का गड्ड। कागज का गड्ड।

मुहा०—गड्ड का गड्ड = ढेर का ढेर। बहुत सा।

**गड्ड**²†(प)—संज्ञा पुं० [ सं० गर्त्त = गड्डा ] गड्ढा। खंता।

**गड्डना**(प)—क्रि० स० [ हिं० गाड़ना ] गाड़ना। उ०—भुगनैति कोई गड्डंति कोइ कोइक पढ़ कोइ लंभवै।—पृ० रा०, २४। २४।

**गड्डबड्ड**¹—संज्ञा पुं० [ हिं० गड्ड+ग्रनु० बड्ड ] बेमेल की मिलावट। क्रमशून्य मिश्रण। घालमेल। घपला। जैसे,—मैंने ग्रभी सब पत्रे छाँटकर ग्रलग किए थे; उसने ग्राकर सब गड्डबड्ड कर दिया।

**गड्डबड्ड**²—वि० बिना किसी क्रम के। मिलाजुला। ग्रंडबंड।

क्रि० प्र०—करना।—होना।

**गड्डमड्ड**—संज्ञा पुं०, वि० [ हिं० गड्ड + ग्रनु० मड्ड ] दे० 'गड्डबड्ड'।

**गड्डर**—संज्ञा पुं० [सं०] [स्त्री० गड्डरी] [वि० गड्डरिक ] भेड़ा। मेष।

**गड्डरिक**¹—संज्ञा पुं० [सं०] गड़ेरिया।

**गड्डरिक**²—वि० १. भेड़ का। भेड़ संबंधी। २. भेड़ के ऐसा।

यौ०—गड्डरिक प्रवाह = एक के पीछे दूसरे का गमन। भेड़िया-धसान। ग्रंधानुसरण।

**गड्डरिका**—संज्ञा स्त्री० [सं०] १. भेड़ों की पंक्ति या श्रेणी। २. ताँता। ग्रखंडगति। ग्रविच्छिन्न धारा।

यौ०—गड्डरिका प्रवाह = दे० 'गड्डरिक प्रवाह'।

**गड्डलिक**—संज्ञा पुं० [सं०] दे० 'गड्डरिक'।

**गड्डलिका**—संज्ञा स्त्री० [सं०] दे० 'गड्डरिका'।

यौ०—गड्डलिका प्रवाह = दे० 'गड्डरिक प्रवाह'।

**गड्डाम**—वि० [ग्रं० गॉड + डैम] लुच्चा। बदमाश। पाजी। नारकीय।

**गड्डामियर, गड्डामियरी**—वि० [ हिं० गड्डामी ] [ वि० स्त्री० गड्डामियरी ] पाजियों का सा। लुच्चों का सा। जैसे, गड्डामियरी पोशाक।—प्रेमघन०, पृ० २५२।

**गड्डामी**—वि० [ ग्रं० गॉड+डैम+ई ] नीच। लुच्चा। बदमाश। पाजी।

यौ०—गड्डामी जूता = ग्रंग्रेजी जूता। बूट। गड्डामी बोली = ग्रंग्रेजों की बोली।

**गड्डी**—संज्ञा स्त्री० [हिं० गड्ड] १. एक ही ग्राकार की ऐसी वस्तुग्रों का ढेर जो तले-ऊपर रखी हों। गंज। जैसे,—कागज की गड्डी। ताश की गड्डी। पान की गड्डी। २. ढेर। समूह। गाँज। जैसे,—ग्रामों की गड्डी।

**गड्डुक, गड्डूक**—संज्ञा पुं० [सं०] गड़ुवा। झारी [को०]।

**गड्ढा**¹—संज्ञा पुं० [ सं० गर्त, प्रा० गड्ड ] दे० 'गड़हा'।

**गड्ढा**²—संज्ञा पुं० [ हिं० गाड़ा या गाड़ी ] १. बैलगाड़ी। छकड़ा। २. लकड़ी ग्रादि का बड़ा पूला या गट्ठा। ३. रेशम या सूत ग्रादि का गट्ठा।

**गढ़ंत**¹—वि० [ हिं० गढ़ना ] कल्पित। बनावटी (बात)। जैसे,—तुम्हारी गढ़ंत बातों पर कौन विश्वास करे।

**गढ़ंत**²—संज्ञा स्त्री० १. बनावटी बात। कल्पित प्रसंग। मन की उपज। उ०—(क) ये ग्राख्यायिकाएँ मन की गढ़ंत नहीं है, सर्वथा सत्य हैं।—सरस्वती ( शब्द० )। (ख) ग्रभी चार दिन ही की बात है कि निवासीराम कायस्थ की गढ़ंत पर कैसा लंबा चौड़ा दस्तखत हमने कर दिया है।—भारतेंदु ग्रं०, भा० ३, पृ० ८२५। २. कुश्ती के तीन भेदों में से एक।

विशेष—यह कुश्ती भैंसे, हाथी ग्रौर भेड़े ग्रादि की लड़ाई का ग्रनुकरण है। पंजाबी ग्रौर मथुरा के चौबे प्रायः गढ़ंत कुश्ती लड़ते हैं।

**गढ़**—संज्ञा पुं० [ सं० गड = खाँई ] [ स्त्री० ग्रल्पा० गढ़ी ] १. खाँई। २. किला। कोट। उ०—गढ़ पर बसहिं चार गढ़पती।—जायसी ( शब्द० )।

मुहा०—गढ़ जीतना या गढ़ तोड़ना = (१) किला जीतना। किले पर ग्रधिकार करना। (२) कठिन काम करना। जैसे,—कौन सा गढ़ तोड़ना था जो इतनी देर लगी। (३) प्रथम समागम में कृतकार्य होना।—( बाजारी )।

३. युद्ध की सामग्री में लकड़ी का एक बड़ा संदूक या कोठरी। दबाबा।

विशेष—इसमें कुछ ग्रादमियों को बैठाकर किले में डाल देते हैं। वे लोग उसमें बैठे हुए सुरंग खोदते हैं।

**गढ़कप्तान**—संज्ञा पुं० [ हिं० गढ़+ग्रं० कैप्टन>हिं० कप्तान ] किले की फौज का ग्रफसर। किलेदार।

**गढ़त**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० गढ़ना ] बनावट। ढाँचा। रचना। ग्राकृति।

**गढ़न**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० गढ़ना ] बनावट। गठन। जैसे,—उसके मुँह की गढ़न बड़ी लुभावनी है।

**गढ़ना**¹—क्रि० स० [ सं० घटन, प्रा० घडन ] १. किसी सामग्री को काट छाँट या ठोंक ठाँककर कोई काम की वस्तु बनाना। सुघटित करना। रचना। जैसे,—(क) सोनार दूकान पर गहने गढ़ता है। (ख) गढ़े कुम्हार, भरे संसार। उ०—तुलसी रही है ठाढ़ी, पाहन गढ़ी सी काढ़ी, न जानै कहाँ ते ग्राई कौन की को ही।—तुलसी ( शब्द० )। २. ठोंक ठाँककर सुडौल करना। तोड़कर या छील छालकर दुरुस्त करना। जैसे—इसमें गढ़ गढ़कर ईंटें लगाई जायँगी। ३. बात बनाना। कपोल-कल्पना करना। झूठमूठ की बात खड़ी करना। जैसे,—गढ़ी हुई बात। बहाना गढ़ना। कथा गढ़ना, इत्यादि।

मुहा०—गढ़ गढ़कर बातें करना या बनाना = झूठमूठ की कल्पना करके बात कहना। नमक मिर्च लगाकर बातें करना। उ०—तू मोही को मारन जानति। उनके चरित कहा कोउ जानै, उनहिं कही तू मानति। कदम तीर के मोहिं बुलायो गढ़ि गढ़ि बातैं बानति। मटकति गिरी गागरी सिर ते ग्रब ऐसी बुधि

ठानति ।—सूर ( शब्द० ) । गढ़ छोलकर बोलना = नमक मिर्च लगाकर कहना । सजा सवाँरकर कहना । उ० साँजि प्रतीति बहुविधि गढ़ि छोली । अवध साढ़साती तब बोली ।—मानस, २ । १७ ।

४. मारना । पीटना । ठोंकना । जैसे,—तुम खूब गढ़ जाओगे, तब मानोगे ।

**गढ़ना³**—क्रि० स० [ सं० घटन ] प्रस्तुत करना । उपस्थित करना । उ०—प्राछे संजोग गोसाईं गढ़ं ।—जायसी (शब्द०) ।

**गढ़पत†**—संज्ञा पुं० [हिं०] दे० 'गढ़पति' । उ०—गढ़पत भूपसाह निग गादी । एको छत्र धरा आराधी ।—रा० रू०, पृ० १५ ।

**गढ़पति**—संज्ञा पुं० [ हिं० गढ़+पति ] १ किलेदार । उ०—गढ़पर बसै चार गढ़पती । असुपति गजपति भू नरपती । —जायसी (शब्द०) । जोनी गढ़पति जग नाहीं । —कबीर सा०, पृ० २१७ । २ राजा । सरदार ।

**गढ़पाल**—संज्ञा पुं० [ हिं० गढ़+पाल ] दे० 'गढ़पति' ।

**गढ़वना**(पु)—क्रि० अ० [ सं० गढ़ · किला ] १ किले में जाना । २. रक्षित स्थान में पहुँचना । उ० —रहि न सकी सब जगत में सिसिर सीत के त्रास । गरम भाजि गढ़ी भई तिय कुच अचल मवास । —बिहारी ( शब्द० ) ।

**गढ़वा†**—संज्ञा पुं० [देश०] चारण । उ० —जिम नोगुण अवनी अमर, जिम हिरणांखी हार । तुम गढ़वा बाधा गवै, जेहल राजकुँवार ।—बाँकी० ग्रं०, भा० ३, पृ० ६ ।

**गढ़वाई** संज्ञा स्त्री० [हिं०] दे० 'गढ़ाई' ।

**गढ़वाना**—क्रि० स० [ हिं० गढ़ना का प्रे० रूप ] गढ़ने का काम दूसरे से कराना ।

**गढ़वार**(पु)†—संज्ञा पुं० [हिं०] दे० 'गढ़वाल' ।

**गढ़वाल¹**—संज्ञा पुं० [ हिं० गढ़+सं० पाल, प्रा० वाल ] वह जिसके अधिकार में गढ़ हो । गढ़वाला ।

**गढ़वाल²**—संज्ञा पुं० एक जनपद का नाम जो उत्तर प्रदेश के हिमालय या उत्तराखंड में हरद्वार के उत्तर में पड़ता है । बदरीनाथ और केदारनाथ नामक तीर्थ इसी जनपद में हैं । यहाँ की बोली गढ़वाली कही जाती है ।

**गढ़ा**—संज्ञा पुं० [हिं०] दे० 'गड्ढा' ।

**गढ़ाई**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० गढ़ना ] १ गढ़ने की क्रिया । गढ़ने का काम । २. वह मजदूरी जो सोनारों, बढ़इयों आदि को कोई चीज बनाने के बदले में दी जाती है । गढ़ने की मजदूरी ।

**गढ़ाना¹**—क्रि० स० [ हिं० गढ़ना का प्रे० रूप ] गढ़ने का काम कराना । गढ़वाना । बनवाना ।

**गढ़ाना²†**—क्रि० अ० [ हिं० गाढ़ = कठिन ] कष्टकर प्रतीत होना । मुश्किल गुजरना । बुरा लगना । खलना । जैसे,—बिना काम के किसी के घर जाना बड़ा गढ़ाता है ।

**गढ़ास**(पु)—संज्ञा पुं० [हिं० गढ़+आस(प्रत्य०)] गढ़न उ० —जहाँ शुभ अशुभ करम को गढ़ास तहाँ मोह के बिलास में अंधेर कूप है । —सुंदर ग्रं० (जी०), पृ० १०० ।

**गढ़िया¹**—संज्ञा पुं० [ हिं० गढ़ना ] गढ़नेवाला । उ०—और कवि गढ़िया नंददास जड़िया ।—इतिहास, पृ० १०४ ।

**गढ़िया²**—वि० [सं० गाढ़] स्थिर । दृढ़ । सत्य । उ०—दादू झूठा जीव है गढ़िया गोविंद बैन । मनसा मूँगी पटव सौं सुरज सरीखे नैन ।—दादू०, पृ० १५१ ।

**गढ़ी**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० गढ़ ] १. छोटा किला । २. किले या कोट के ढंग का मजबूत मकान । जैसे,—हनुमानगढ़ी ।

**गढ़ीस**(पु)—वि० [ हिं० गढ़+सं० ईश ] गढ़ का मालिक । किलेदार । गढ़पति । उ०—सोभा सुमेरु की संधितटी किधौं मैन मवास गढ़ीस की घाटी । —आनंदघन (शब्द०) ।

**गढ़ैया**—वि० [ हिं० गढ़ना ] गढ़नेवाला । बनानेवाला । रचनेवाला । उ० —(क) पठयो है छपद छबीले कान्ह कैहूँ कैहूँ खोजिये खवास खासो कूबरी से बाल को । ज्ञान को गढ़ैया बिनु गिरा को पढ़ैया बार खाल को कढ़ैया सो बढ़ैया उर साल को । —तुलसी (शब्द०) । (ख) आनि धरयो नंद द्वार, अति ही सुंदर सुढार, ब्रजबधू देख बार बार, सोभा नहि बार पार धनि धनि धन्य है गढ़ैया । —सूर ( शब्द० ) ।

**गढ़ोई**(पु)—संज्ञा पुं० [ हिं० गढ़ ] किलेदार । गढ़पति ।

**गढ़ू**(पु)—संज्ञा पुं० [ हिं० गाढ़ ] कठिनता । गाढ़ । विपत्ति । कष्ट । उ०—सो अठिठाय हम नेम सु रढ़ूं । तुम अवस्य आओ प्रभु गढ़ूं ।—पृ० रा०, २५ । २०८ ।

**गण**—संज्ञा पुं० [सं०] १ समूह । झुंड । जत्था । २. श्रेणी । जाति । कोटि । ३. ऐसे मनुष्यों का समुदाय जिनमें किसी विषय में समानता हो । ४. जैनशास्त्रानुसार एक स्थविर या आचार्य के शिष्य । महावीर स्वामी के शिष्य । ५. वह स्थान जहाँ कोई स्थविर अपने शिष्यों को शिक्षा देता हुआ रहता हो । ६. सेना का वह भाग जिसमें तीन गुल्म अर्थात् २७ हाथी, २७ रथ, ८१ घोड़े और १३५ पैदल हों । ७. नक्षत्रों की तीन कोटियों में से एक ।

**विशेष**—फलित ज्योतिष के अनुसार नक्षत्रों के तीन गण है—देव, मनुष्य और राक्षस । अश्विनी, रेवती, पुष्य, स्वाती, हस्त, पुनर्वसु, अनुराधा, मृगशिरा और श्रवण नक्षत्र देव गण हैं । पूर्वाफाल्गुनी, पूर्वाषाढ़, पूर्वाभाद्रपद, उत्तराफाल्गुनी, उत्तराषाढ़, उत्तरभाद्रपद, भरणी, आर्द्रा और रोहिणी मनुष्य गण हैं और शेष चित्रा, मघा विशाखा, ज्येष्ठा, अश्लेषा और कृत्तिका राक्षस गण हैं ।

८. छंदःशास्त्र में तीन वर्णों का समूह ।

**विशेष**—लघु गुरु के क्रम के अनुसार गण ८ माने गए हैं, यथा—

मगण—ऽऽऽ (गुरु गुरु गुरु) जैसे, माधो जू ।
यगण—।ऽऽ (लघु गुरु गुरु) जैसे, सुनो रे ।
रगण—ऽ।ऽ (गुरु लघु गुरु) „ राम को ।
सगण—।।ऽ (लघु लघु गुरु) „ सुमिरो ।
तगण—ऽऽ। (गुरु गुरु लघु) „ आवास ।
जगण—।ऽ। (लघु गुरु लघु) „ विमान ।
भगण—ऽ।। (गुरु लघु लघु) „ कारण ।
नगण—।।। (लघु लघु लघु) „ सुजन ।

इनके अतिरिक्त ५ मात्रिक गण भी होते हैं; यथा—

टगण—६ मात्राओं का ।
ठगण—५ „ „
डगण—४ „ „
ढगण—३ „ „
णगण—२ „ „

पर इनका प्रयोग प्राचीन ग्रंथों में ही मिलता है ।

९. पाणिनीय व्याकरण में धातुओं और शब्दों के वे समूह जिनमें समान लोप, आगम, वर्णविकारादि हों ।

**विशेष**—ये दो प्रकार के हैं—एक धातु के गण, दूसरे शब्दों के । शब्दों के गण गणपाठ में हैं और धातुओं के गण धातुपाठ में । धातुओं के प्रधान दस गण हैं,—भ्वादि, अदादि, जुहोत्यादि या ह्वादि, दिवादि, स्वादि, तुदादि, रुधादि, तनादि, क्र्यादि, चुरादि ।

१०. शिव के पारिषद । प्रमथ । ११. दूत । सेवक । परिषद् । उ०—गणन समेत सती तहँ गई । तासों दक्ष बात नहिं कही । —सूर (शब्द०) । १२. परिचारक वर्ग । अनुचरों का दल । १३. पक्षपाती । अनुयायी । जैसे, —ये सब उन्हीं के गण है; इनसे सावधान रहना । १४. चोवा नामक सुगंध द्रव्य । १५. किसी विशेष कार्य के लिये संघटित समाज या संघ । जैसे,—व्यापारियों का गण, भिक्षुक, संन्यासियों का गण । १६. शासन करनेवाली जाति के मुखियों का मंडल । जैसे,—मालवों का गण, क्षुद्रकों का गण ।

**विशेष**—प्राचीन काल में कहीं कहीं इस प्रकार के गणराज्य होते थे । मालवा में पहले मालवों का गणराज्य था जिनका संवत् पीछे विक्रम संवत् कहलाया ।

**गणक**—संज्ञा पुं० [सं०] [स्त्री० गणकी] १. ज्योतिषी । २. गणना करनेवाला ।

**गणककेतु**—संज्ञा पुं० [सं०] एक प्रकार का धूमकेतु जो तारापुंज के ऐसा दिखाई पड़ता है । बृहत्संहिता के अनुसार यह ब्रह्मा का पुत्र है । इस प्रकार के आठ धूमकेतु हैं ।

**गणकर्णिका**—संज्ञा स्त्री० [सं०] इंद्रवारुणी ।

**गणखाना**—क्रि० अ० [हिंदी] चक्कर खाना । उ०—पड़े गणखाय मुरझाय इल ऊपरे, पूर मंगल हुवां राषसां रूपरे ।—रघु० रू०, पृ० १८९ ।

**गणतंत्र**—संज्ञा पुं० [सं० गणतन्त्र] वह राज्य या राष्ट्र जिसमें समस्त राज्यसत्ता जनसाधारण के हाथ में हो और वे सामूहिक रूप से या अपने निर्वाचित प्रतिनिधियों के द्वारा शासन और न्याय का विधान करते हों । जनतंत्र । प्रजातंत्र । लोकतंत्र । अं० डेमोक्रेसी ।

यौ० —गणतंत्रवाद । गणतांत्रिक । गणतंत्रात्मक ।

**गणत**—संज्ञा स्त्री० [हिं०] गिनती । गणना । उ०—सुणि भरथरि इक शिष्या लीजै इसकी गणत न काई कीजै ।—प्राण०, पृ० ७७ ।

**गणता**—संज्ञा स्त्री० [हिं० गणना] गिनती । प्रतिष्ठा । उ०—गणता मेरी न गई । आई फिर ज्योति नई ।—आराधना, पृ० १४ ।

**गणदीक्षी**[1]—संज्ञा पुं० [सं० गणदीक्षिन्] वह याज्ञिक जो बहुतों का यज्ञ कराता हो ।

**गणदीक्षी**[2]—वि० १. बहुतों का यज्ञ करानेवाला । बहुयाजक । २. जो शिव या गणेश की दीक्षा ग्रहण करे । गणेशदीक्षित ।

**गणदेवता**—संज्ञा पुं० [सं०] समूहचारी देवता ।

**विशेष**—ये एक प्रकार के देवता हैं जो समूह में रहते हैं । गण देवता नौ हैं—आदित्य १२, विश्वेदेवा १०, वसु ८, तुषित ३६, अभास्वर ६४, अनिल ४९, महाराजिक २२०, साध्य १२, रुद्र ११ ।

**गणद्रव्य**—संज्ञा पुं० [सं०] वह धन जिसपर मनुष्यों के गण या समुदाय का समान अधिकार हो । सर्वसाधारण की संपत्ति ।

**गणधर**—संज्ञा पुं० [सं०] एक प्रकार के जैनाचार्य जो तीर्थंकरों के शिष्य होते हैं । ये लोग तीर्थंकरों के उपदेशों का संग्रह कर उन्हें आचारांग आदि बारह अंगों में विभक्त करते हैं और शिष्यों में उनका प्रचार करते हैं ।

**गणन**—संज्ञा पुं० [सं०] [वि० गणनीय, गणित, गणक] १. गिनना । २. गिनती ।

**गणना**—संज्ञा स्त्री० [सं०] १. गिनती । शुमार । २. हिसाब । ३. संख्या । ४. केशव के मत से एक अलंकार जिसमें एक ही संख्या बार बार आई हो । जैसे,—(क) एक आत्मा चक्र रवि, एक शुक्र की दिट्ठि । एकै दशन गणेश को, जानति सगरी सृट्ठि । (ख) गंगामग गंगेश दृग ग्रीव रेख गुण लेखि । पावक काल त्रिशूल वलि, संध्या तीनि विसेखि ।—(शब्द०) ।

यौ०—गणनापति =(१) गणपति । गणेश । (२) अंक शास्त्र का ज्ञाता ।

**गणनाथ**—संज्ञा पुं० [सं०] १. गणों का मालिक । २. गणेश । गजानन । ३. शिव ।

**गणनायक**—संज्ञा पुं० [सं०] [स्त्री० गणनायिका] १. गणेश । २. शिव । ३. गणों का स्वामी या मालिक (को०) ।

**गणनायिका**—संज्ञा स्त्री० [सं०] दुर्गा ।

**गणनीय**—वि० [सं०] १. गिनने योग्य । गिनती के योग्य । २. नामी । प्रसिद्ध । विख्यात ।

**गणप**—संज्ञा पुं० [सं०] गणेश ।

**गणपति**—संज्ञा पुं० [सं०] १. गणों का मालिक या स्वामी । २. गणेश । ३. शिव ।

**गणपर्वत**—संज्ञा पुं० [सं०] वह पर्वत जहाँ प्रमथ या शिव के गण रहते हों । कैलास ।

**गणपाठ**—संज्ञा पुं० [सं०] एक ग्रंथ का नाम जिसमें अष्टाध्यायी में आए हुए गणों के अंतर्गत शब्दों को, प्रत्येक गण में दिखलाया हैं ।

**गणपीठक**—संज्ञा पुं० [सं०] सीना । छाती । वक्ष (को०) ।

**गणमुख्य**—संज्ञा पुं० [सं०] गण या समूह का प्रधान । जातिप्रधान । मुखिया ।

**गणराज्य**—संज्ञा पुं० [सं०] १. वह राज्य जो किसी एक राजा के अधीन न हो, बल्कि प्रजा में से चुने हुए मुखियों या गणों के द्वारा चलाया जाता हो । २. एक देश जो बृहत्संहिता के अनुसार उत्तराफाल्गुनी, हस्त और चित्रा के अधिकार में है ।

**गणरूप**—संज्ञा पुं० [सं०] आक । मदार (को०) ।

**गणवती**—संज्ञा स्त्री० [सं०] धन्वंतरि दिवोदास की माता का नाम।

**गणवाद**—संज्ञा पुं० [सं० गण + वाद] प्रजातंत्र। उ०—गीता में गणवाद का वह रूप है जो ब्राह्मणवाद का समर्थक होकर भी, अनेक नई सहूलियतें देकर, नए गणतंत्र का उदय प्रारंभ करता है।—प्रा० भा० प०, पृ० ३२५।

**गणवेश**—संज्ञा पुं० [सं०] वरदी। परिधान। पहनावा [को०]।

**गणहास**—संज्ञा पुं० [सं०] एक प्रकार का गंध द्रव्य [को०]।

**गणाधिप**—संज्ञा पुं० [सं०] १. गणों का मालिक या अधिपति। २. गणेश। ३ जैनों के अनुसार वह जो साधुओं के समुदाय में सबसे श्रेष्ठ या वृद्ध हो। साधुओं का अधिपति या महंत।

**गणाधिपति**—संज्ञा पुं० [सं०] दे० 'गणाधिप'।

**गणाध्यक्ष**—संज्ञा पुं० [सं०] १. गणों का स्वामी। २. गणेश। ३. शिव।

**गणि**—संज्ञा स्त्री० [सं०] गणना। गिनती [को०]।

**गणिका**—संज्ञा स्त्री० [सं०] १ वेश्या। २ गनियार वृक्ष। ३. एक फूल जो चमेली की तरह का होता है। ४ नायिका के तीन भेदों में से एक। वह नायिका या स्त्री जो द्रव्य के लोभ से नायक से प्रीति रखे। ५ हस्तिनी। हथिनी (को०)।

**गणिकाध्यक्ष**—संज्ञा पुं० [सं०] वेश्याओं का निरीक्षक राजकर्मचारी या चौधरी।

**विशेष**—कौटिल्य के समय में इस प्रकार के कर्मचारी नियत करने की व्यवस्था थी।

**गणिकारिका**—संज्ञा स्त्री० [सं०] गनियार का पेड़।

**गणिकारी**—संज्ञा स्त्री० [सं०] गनियार का पेड़।

**गणित**¹—संज्ञा पुं० [सं०] वह शास्त्र जिसमें मात्रा, संख्या और परिमाण का विचार हो।

**विशेष**—इसमें निर्धारित नियमों और क्रियाओं द्वारा ज्ञात मात्राओं, संख्याओं या परिमाणों के संबंध के आधार पर अज्ञात मात्रा, संख्या या परिमाण का निश्चय किया जाता है। अंकगणित, बीजगणित, ज्यामिति, त्रिकोणमिति आदि इसकी शाखाएँ हैं।

**क्रि० प्र०**—करना। होना।

२. हिसाब।

**यौ०**—गणितविद्या। गणितशास्त्र = दे० 'गणित'।

**गणित**²—वि० १ जो गिना हुआ हो। २. जोड़ा हुआ [को०]।

**गणितज्ञ**—वि० [सं०] १. गणित शास्त्र जाननेवाला। हिसाबी। २. ज्योतिषी।

**गणितविक्रय**—संज्ञा पुं० [सं०] गिनती के हिसाब से पदार्थ बेचना। गणनापूर्वक वस्तुओं का विक्रय (को०)।

**गणितानंद**(पु)—संज्ञा पुं० [सं० गणित + आनन्द] प्रसिद्ध या गिना हुआ सुख। उ०—देवलोक रुद्रलोक विधिलोक शिवलोक बैकुंठ के सुख सो गणितानंद गायो।—सुंदर ग्रं०, भा० २, पृ० ६२२।

**गणिती**—संज्ञा पुं० [सं० गणितिन्] १ गणना करनेवाला व्यक्ति। २. गणितज्ञ [को०]।

**गणी**—संज्ञा पुं० [सं० गणिन्] आचार्य। सूरि। उ०—बुद्ध के समय में ही महावीर को संघी, गणी, गणाचार्य, यशस्वी......और परिव्राजक में ज्येष्ठ माना गया।—हिंदु० सभ्यता, पृ० २३२।

**गणीभूत**—वि० [सं०] किसी गण या वर्ग में मिला हुआ। २. गिना हुआ [को०]।

**गणेय**—वि० [सं०] गणनीय। गिनने योग्य [को०]।

**गणेरु**¹—संज्ञा पुं० [सं०] कर्णिकार वृक्ष [को०]।

**गणेरु**²—संज्ञा स्त्री० १ वेश्या। गणिका। २. हथिनी [को०]।

**गणेरुका**—संज्ञा स्त्री० [सं०] १. गणिका। कुटनी। २. नौकरानी। सेविका [को०]।

**गणेश**¹—संज्ञा पुं० [सं०] हिंदुओं के एक प्रधान देवता जिनका सारा शरीर मनुष्य का है, पर सिर हाथी का सा है।

**विशेष**—इनके चार हाथ और एक दाँत हैं। तोंद निकली हुई है। सिर में तीन आँखें और ललाट पर अर्धचंद्र है। ये महादेव के पुत्र माने जाते हैं। इनकी सवारी चूहा है। पुराणों में लिखा है कि पहले इनका सिर मनुष्य का सा था; पर शनैश्चर की दृष्टि पड़ने से इनका सिर कट गया। इसपर विष्णु ने एक हाथी का सिर काटकर धड़ पर जोड़ दिया। इसके पीछे ये एक बार परशुराम जी से भिड़े, जिसपर परशुराम जी ने एक दाँत परशु से तोड़ डाला। किसी किसी पुराण में लिखा है कि दाँत रावण ने उखाड़ा था। किसी के मत से वीरभद्र या कार्तिकेय ने दाँत तोड़ा था। इसी प्रकार सिर कटने के विषय में भी मतभेद है। गणेश महादेव के गणों के अधिपति हैं। पुराणों का कथन है कि जो शुभ कार्यों के आरंभ में इनकी पूजा नहीं करता, उसके काम में ये विघ्न कर देते हैं। इसी लिये समस्त मंगल कामों में इनकी पूजा होती है। यह बड़े लेखक भी हैं। ऐसा प्रसिद्ध है कि व्यास के महाभारत को पहले पहल इन्हीं ने लिखा था। इनके हाथों में पाश, अंकुश, पद्म और परशु है। ये हिंदुओं के पंचदेवों अर्थात् पाँच प्रधान देवताओं में है।

**पर्या०**—विनायक। विघ्नराज। द्वैमातुर। गणाधिप। एकदंत। हेरंब। लंबोदर। गजानन। विघ्नेश। परशुपाणि। गजास्य। आखुग। शूर्पकर्ण। गजानन।

**गणेश**²—वि० गणों का मालिक। गण का स्वामी। गण में जो प्रधान हो।

**गणेशकुसुम**—संज्ञा पुं० [सं०] लाल कनेर।

**गणेशक्रिया**—संज्ञा स्त्री० [सं०] योग की एक क्रिया जिसमें उँगली आदि की सहायता से गुदा का मल साफ करते हैं।

**गणेशखंड**—संज्ञा पुं० [सं० गणेशखण्ड] स्कंद पुराण का एक खंड जिसमें गणेश संबंधी विवरण दिए गए हैं [को०]।

**गणेशचतुर्थी**—संज्ञा स्त्री० [सं०] किसी मास की, मुख्यतः भादों और माघ, की कृष्ण चतुर्थी। इस दिन गणेश का व्रत और पूजन किया जाता है।

**गणेशपुराण**—संज्ञा पुं० [सं०] एक उपपुराण का नाम।

**गणेशभूषण**—संज्ञा पुं० [सं०] सिंदूर।

मोहू ।—मानस, २ । ६६ । २. दया । अनुग्रह । कृपा । उ०—पारबती सम पति प्रिय होहू । देवि न हम पर छाँड़ब छोहू ।—मानस, २ । ११८ ।

**छोह**[2]—संज्ञा पुं० [ देशी ] १. समूह । यूथ । जत्था । उ०—आराम सुमन बनि काम छोह । देषंत नैंन मुनि मगन मोह ।—पृ० रा०, १८ । ६२ ।

**छोहगर**[1]—वि० [ हिं० छोह+गर (प्रत्य०) ] प्रेमी । स्नेही । ममता रखनेवाला ।

**छोहगर**†[2]—वि० [देश०] कम । थोड़ा ।

**छोहना**Ⓟ[1]—क्रि० अ० [ हिं० छोह+ना ( प्रत्य० ) ] विचलित होना । चंचल होना । क्षुब्ध होना । उ०—बहगूजरहूँ कोछो । पचानन क्यों छोहो ।—सूदन ( शब्द० ) ।

**छोहना**[2]†—क्रि० अ० [हिं० छोह ( =प्रेम+) ना ( प्रत्य० )] प्रेम करना । अनुराग करना ।

**छोहनार**†—वि० [देश०] कम । थोड़ा । अल्प ।

**छोहनी**Ⓟ—संज्ञा स्त्री० [सं० अक्षौहिणी] दे० 'छोहिनी' । उ०—ज्ञान दल छोहनी मालु बानर लिहे । —पलटू०, भा० २, पृ० १५ ।

**छोहरा**†Ⓟ—संज्ञा पुं० [सं० शावक, प्रा० छावक, छाव+रा (प्रत्य०)] [ स्त्री० छोहरी ] लड़का । बालक । छोकड़ा । उ०—आपुस ही में कहत हँसत है प्रभु हिरदै यह सालत । तनक तनक से ग्वाल छोहरन कंस अबहिं बधि घालत ।—सूर (शब्द०) ।

**छोहरिया**†—संज्ञा स्त्री० [ हिं० छोहरी ] दे० 'छोहरी' ।

**छोहरी**Ⓟ—संज्ञा स्त्री० [ हिं० छोहरा ] लड़की । बालिका । छोकड़ी । उ०—ताहि अहीर की छोहरियाँ छछिया भर छाछ पै नाच नचावैं ।—रसखान (शब्द०) ।

**छोहाना**Ⓟ—क्रि० अ० [ हिं० छोह ] १. मुहब्बत करना । प्रेम दिखाना । उ०—मग गोहूँ कर हिया चराना । पै सो पिता न हिए छोहाना ।—जायसी ( शब्द० ) । २. अनुग्रह करना । दया करना । उ०—तुलसी विहारे विद्यमान युवराज आज कोपि पाउँ रोपि बलि कै छोहाय छाड़िगो ।—तुलसी (शब्द०)।

मुहा०—किसी पर छोहाना = (१) किसी पर स्नेह प्रगट करना । (२) किसी पर दया या अनुग्रह करना ।

**छोहारा**—संज्ञा पुं० [हिं०] दे० 'छुहारा' ।

**छोहिनी**Ⓟ—संज्ञा स्त्री० [ सं० अक्षौहिणी ] दे० 'अक्षौहिणी' ।

**छोही**Ⓟ†[1]—वि० [ हिं० छोह ] प्रेमी । स्नेही । ममता रखनेवाला । अनुरागी । उ०—कियो नेत यह वैष्णवद्रोही । राजा अहै साधु को छोही ।—रघुराज (शब्द०) ।

**छोही**[2]—संज्ञा स्त्री० [ हिं० छोलना ] छोइया । चूसी हुई गँडेरी की सीठी । उ०—रस छाँड़ि छोही गहै कोल्हू पेरत देख । गहै असार असार को हिरदे नाहिं विवेक ।—कबीर ( शब्द० ) ।

**छौंक**—संज्ञा स्त्री० [ अनु० ] बघार । तड़का ।

यौ०—छौंक बघार ।

**छौंकना**—क्रि० स० [ अनु० छायँ छायँ ( =तपी हुई वस्तु पर पानी पड़ने का शब्द)] १. हींग, मिरचा, जीरा, राई, लहसुन आदि से मिले हुए कड़कड़ाते घी को दाल आदि में डालना जिसमें वह सोंधी या सुरभित हो जाय । बघारना । जैसे, दाल छौंकना । २. मेथी, मिरचा, हींग आदि से मिले हुए कड़कड़ाते घी में कच्ची तरकारी, अन्न के दाने या भीगे दाने आदि को भूनने के लिये डालना । तड़का देना । जैसे,—तरकारी छौंकना ।

**छौंड़ा**[1]—संज्ञा पुं० [सं० क्षुण्डा ( =गड्ढा)] जमीन में खोदा हुआ वह गड्ढा जिसमें अनाज रखते हैं । खत्ता । गाड़ ।

**छौंड़ा**[2]†—संज्ञा पुं० [ सं० सूनु या शावक, हिं० छौना ] [स्त्री० छौंड़ी] लड़का । बालक ।

**छौंड़ी**—संज्ञा स्त्री० [हिं०] लड़की । बालिका । उ०—छोलन की छौंड़ी सो निगोड़ी छोटी जाति पाँति, कीन्ही लीन आपु में सुनारी भोंडे भील की ।—तुलसी ( शब्द० ) ।

**छौंह, छौंहा**—वि० [सं० छाया ( =कांति, सादृश्य)] सदृश । समान । ( समासों में प्रयुक्त ) जैसे, करछौंह । ललछौंहा ।

**छौकना**†—क्रि० अ० [ सं० चतुष्क, प्रा० चउक्क ] किसी जानवर ( शेर, बिल्ली आदि ) का चारों पैर उठाकर किसी की ओर कूदना । झपटना । चौकड़ी के साथ झपटना ।

**छौना**—संज्ञा पुं० [ सं० सूनु ( =पुत्र अथवा सं० शावक, प्रा० छाव+औना (प्रत्य०) ] [ स्त्री० छौनी ] १. पशु का बच्चा । किसी जानवर का बच्चा जैसे,—मृगछौना, सूअर का छौना । २. बालक । शिशु । छोटा बच्चा । उ०—बालक छबीले छौना छगन मगन मेरे कहति मल्हाइ मल्हाई ।—तुलसी ( शब्द० ) ।

**छौनी**Ⓟ—संज्ञा स्त्री० [सं० क्षोणि] दे० 'क्षोणी' । उ०—पृथ्वी, छिति, छौनी, छमा, धरनी, धात्री, गाइ ।—नंद० ग्रं०, पृ० ६४ ।

**छौर**[1]—संज्ञा पुं० [ सं० क्षार, हिं० छोरा ] दे० 'छोरा' ।

**छौर**[2]—संज्ञा पुं० [ सं० क्षौर ] दे० 'क्षौर' ।

**छौर**[3]—संज्ञा पुं० [ हिं० छेवर ( =चमड़ा)] पुराने समय में सरहद के झगड़े के संबंध में शपथ खाने की एक रीति ।

विशेष—शपथ खाने की इस रीति में वादी प्रतिवादी या किसी तीसरे व्यक्ति को, जिसके सत्यकथन पर झगड़े का निपटेरा छोड़ दिया जाता था, गाय का चमड़ा सिर पर रखकर उस सरहद या सिवान पर घूमना पड़ता था ।

**छौरना**—क्रि० अ० [ हिं० छोड़ना ] दे० 'छोड़ना' । उ०—अपनो घर छौरि कै उहाँ क्यों पधारे हुते ।—दो सौ बावन०, भा० १, पृ० १६२ ।

**छौरा**—संज्ञा पुं० [सं० क्षार( =खाद्यखाद्य, भक्ष्य)] १. ज्वार या बाजरे का डंठल जो चारे के काम में आता है । डाँठ । कोयर । २. करई । २. कपास का डंठल ।

**छौल**Ⓟ—संज्ञा स्त्री० [ देशी ] दे० 'छोल[2]' । उ०—करत कलोला याव के बीच में ब्रह्म की छौल में हंस झूले ।—संतबानी०, भा० २, पृ० ११ ।

**छुवाना**†—क्रि० स० [हिं० छुवाना] छुआना । स्पर्श करना । उ०—कपूर मनिमय रही मिलि तन-दुति मुकुतालि । छिन छिन खरो बिचच्छिनी लखति छुवाइ तिनु आलि ।—बिहारी (शब्द०)।